Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

# शब्द और अर्थ

## ( अर्थ-विवेचन की कला और स्वरूप )

रामचन्द्र वर्म्मा


Central Library
185478
Gurukula Kangri (Deemed to be University) Haridwar


097
185478

शब्द-लोक प्रकाशन
४७ लाजपत नगर,
बनारस २.

CC-0. Gurukul Kangri Collection, Haridwar.

Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

हिन्दी भाषा के

उन अध्ययनशील और अन्वेषक जिज्ञासुओं को

जो

शब्दों के गम्भीर और गूढ़ आर्थी विवेचन

के लिए

अधिक उत्सुक भी हों

और

अधिक समर्थ भी

CC-0. Gurukul Kangri Collection, Haridwar.

Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

'सबद' की चोट लगी मोरे मन में,
बेधि गयो तन सारा।

CC-0. Gurukul Kangri Collection, Haridwar.

Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

डॉ० राम स्वरूप आर्य, बिजनौर
की स्मृति में सादर भेंट—
हरप्यारी देवी, चन्द्रप्रकाश आर्य
संतोष कुमारी, रवि प्रकाश आर्य

# प्रस्तावना

साधारणतः लोक-व्यवहार में किसी भाषा की महत्ता और श्रेष्ठता का मूल्यांकन मुख्यतः तीन बातों के आधार पर होता है। ये तीन बातें हैं:—प्रचार, साहित्य और शब्द-भंडार। पहले इन्हीं तीनों बातों के संबंध में कुछ कह लेना उचित होगा।

इधर कई सौ वर्षों से सारे भारत में हिन्दी का बहुत अधिक प्रचार होता चला आ रहा है, और इसी आधार पर स्वतंत्र भारत के संविधान में उसे राज-भाषा का पद मिला है। इससे बहुत पहले स्वामी दयानन्द सरस्वती की कृपा से गुजरात, पंजाब, राजस्थान आदि में और तदुपरान्त महात्मा गांधी की कृपा से दक्षिण भारत में भी इसका बहुत अधिक प्रचार हो चुका था और ये तत्त्व हिन्दी को राज-भाषा का पद दिलाने में और अधिक सहायक हुए थे। और अब भारत के स्वतंत्र हो जाने पर तो इसका और भी अधिक प्रचार हो रहा है।

साहित्यिक दृष्टि से भी हिन्दी का पद्य-भंडार मध्य युग से ही निरंतर बढ़ता चला आ रहा था। भारतेन्दु बाबू हरिश्चन्द्र के प्रयत्न से बहुत अधिक लोग हिन्दी की ओर आकृष्ट होने लगे और उसका गद्य-साहित्य भी दिन पर दिन बढ़ने लगा। जब संविधान में भी हिन्दी को राज-भाषा मान लिया गया तब हिन्दी में साहित्य-रचना का कार्य इतने प्रबल वेग से चल पड़ा कि अन्य भारतीय भाषाओं में कहीं उसकी समता दिखाई नहीं देती। इधर पन्द्रह वर्षों में हिन्दी में सभी विषयों के और सभी प्रकार के जितने अधिक ग्रंथ प्रकाशित हुए हैं उन्हें देखते हुए कहा जा सकता है कि हिन्दी ने आश्चर्यजनक उन्नति कर ली है।

जब हिन्दी राज-भाषा मान ली गई तब उसके लिए विविध विषयों के वैज्ञानिक और पारिभाषिक शब्दों की आवश्यकता भी प्रतीत होने लगी और भारत सरकार ने लाखों-करोड़ों रुपए व्यय करके बीसियों हजार नये शब्द बनाये। इस शब्द-रचना के कार्य में जो त्रुटियाँ और दोष रह गये थे उन्हें दूर करने के लिए भारत सरकार फिर से जाँच-पड़ताल करा रही है और उनमें आवश्यक संशोधन और सुधार करा रही है। सारांश यह कि प्रचार, साहित्य और शब्द-भंडार, तीनों की दृष्टि से हिन्दी निरन्तर उन्नति करती जा रही है और आशा की जाती है कि वह आगे भी इसी तरह करती रहेगी।

CC-0. Gurukul Kangri Collection, Haridwar.

Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha



यह तो हुई हिन्दी रूपी वृक्ष के ऊपरी और दृश्य भाग की बात जिसका तना हमें दिन पर दिन मोटा-ताजा होता हुआ दिखाई देता है और जिसकी हजारों शाखाएँ-प्रशाखाएँ हरे-भरे पत्तों, सुगंधित फूलों और स्वादिष्ट फलों से लदी हुई चारों ओर खूब तेजी से फैलती और बढ़ती हुई दिखाई देती हैं और जिसके द्वारा बहु-संख्यक भारतवासी अनेक प्रकार के लाभ उठाते हैं। परन्तु वृक्ष का एक अदृश्य मूल भाग भी होता है जो सदा मिट्टी के नीचे दबा रहता है और जिस पर सहसा कभी किसी का ध्यान भी नहीं जाता। लोग आम का फल भी खा लेते हैं; उसकी पत्तियों से बंदनवार भी बना लेते हैं और उसकी लकड़ी का भी अनेक प्रकार से उपयोग करते हैं। ये सब उसके उपभोक्ता ही कहे जायँगे। परन्तु वृक्षों की वास्तविक देखभाल करने के लिए ऐसे कुशल तथा चतुर मालियों की भी आवश्यकता होती है जो उनके मूल में खाद और पानी देते रहें और समय-समय पर उचित मात्रा में उन्हें धूप और हवा भी पहुँचाते रहें। हमारा आशय उस शब्द-समूह से है जिससे भाषा बनती है। खेद का विषय है कि हिन्दी में ऐसे लोगों का बहुत बड़ा अभाव दिखाई देता है जो हिन्दी रूपी वृक्ष के मूल अंश की देख-रेख करते हों, और उसे पुष्ट करने तथा सजीव रखने का प्रयत्न करते हों। बल्कि हम तो यहाँ तक कह सकते हैं कि हिन्दी का यह मौलिक क्षेत्र आरंभ से अब तक बहुत कुछ उपेक्षित ही रहा है अथवा कम-से-कम हम हिन्दी वाले उस ओर से उदासीन ही रहते आये हैं।

साठ वर्षों के अपने साहित्यिक जीवन का बहुत अधिक अंश मैंने भाषा और शब्दों के अध्ययन में ही बिताया है। उसके फलस्वरूप मेरी यह धारणा निरंतर पुष्ट होती रही है कि जिस रूप में शब्दों का आर्थी विवेचन और उनके सूक्ष्म भेदों तथा उपभेदों का तुलनात्मक निरूपण होना चाहिए वह अभी तक नहीं हुआ है। साथ ही मैं यह भी समझता हूँ कि अब वह समय आ गया है जब कि हिन्दी में ये दोनों काम वैज्ञानिक ढंग से और शास्त्रीय स्तर पर होने चाहिएँ। इधर बहुत दिनों से अनेक अवसरों पर मैंने हिन्दीवालों का ध्यान इस ओर आकृष्ट करने का प्रयत्न भी किया है। पर दुर्भाग्यवश मैं अभी तक इस प्रयत्न में सफल नहीं हुआ हूँ। यह काम कुछ विशिष्ट प्रकार के शब्द-कोशों के द्वारा होना चाहिए। यह छोटी सी पुस्तिका इसी उद्देश्य से प्रकाशित की जा रही है कि हिन्दी के विद्वान् और साहित्यिक संस्थाएँ इन कामों की ओर या तो स्वयं ध्यान दें; अथवा शासन से यह अनुरोध करें कि वह इसकी समुचित व्यवस्था करे।

मैंने कुछ अवसरों पर अपने कई सुयोग्य मित्रों को यह कहते हुए सुना है कि हिन्दीवाले शब्द-कोषों का बहुत कम उपयोग करते हैं; और हिन्दी के कोषों का अधिकतर व्यवहार साधारण नवयुवक और विद्यार्थी ही करते हैं; वयस्क हिन्दी-भाषी

CC-0. Gurukul Kangri Collection, Haridwar.

Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha



और विद्वान उनका बहुत ही कम उपयोग करते हैं। उनकी यह बात मुझे बहुत कुछ ठीक जँची; और मैं इसके कारणों पर विचार करने लगा। मुझे इसके कई कारण जान पड़े जिनका संक्षेप में यहाँ उल्लेख करना अनुचित न होगा। परन्तु उन कारणों का उल्लेख करने से पहले यह बतला देना भी आवश्यक जान पड़ता है कि यह बात हिन्दीवालों के लिए ही नहीं प्राय: सभी भारतीय भाषाओं के भाषी, वयस्क और विद्वान् सज्जनों के संबंध में भी कही जा सकती है। अब संक्षेप में वे कारण भी सुन लीजिए जो मेरे ध्यान में आये हैं।

मेरी समझ में पहला कारण भारतीय भाषाओं की लिपि-प्रणाली है। रोमन लिपि के सब अक्षर अलग-अलग होते हैं और उसमें न तो मात्राएँ होती हैं, न द्वित्व अक्षर और न संयुक्त वर्ण। इन्हीं विशेषताओं के कारण रोमन लिपि का अक्षर-क्रम बहुत ही सहज में और सुगमतापूर्वक समझ में आ जाता है; और रोमन लिपि के शब्द-कोषों में उद्दिष्ट शब्द ढूँढ़ने में किसी को कुछ भी कठिनता नहीं होती। परन्तु भारतीय लिपियों में मात्राओं, संयुक्त वर्णों आदि की जटिलताओं के कारण शब्द-कोषों में उद्दिष्ट शब्द ढूँढ़ निकालना बहुत कुछ कठिन होता है। मैंने अच्छे-अच्छे विद्वानों और सुयोग्य व्यक्तियों तक को शब्द-कोषों में शब्द ढूँढ़ने के लिए इधर-उधर भटकते हुए देखा है। उन्हें आस-पास बैठे हुए लोगों से पूछना पड़ता है कि अमुक शब्द कहाँ मिलेगा; और जब तक शब्द-क्रम का कोई जानकार उनकी सहायता न करे तब-तक वे प्राय: असहाय से बने रहते हैं। मेरी इन बातों से किसी को यह नहीं समझना चाहिए कि मैं भारतीय लिपियों पर किसी प्रकार का आक्षेप कर रहा हूँ। मैंने तो वही वास्तविक स्थिति बतलाई है जो अनेक अवसरों पर स्वयं मेरे देखने में आयी है।

आरम्भ से ही हिंदी-साहित्य की सेवा के क्षेत्र में, मेरा एक मात्र उद्देश्य यही रहा है कि भाषिक दृष्टि से हिंदी को उसी उच्च स्तर पर पहुंचाया जाय जिस पर संसार की अनेक अन्यान्य उन्नत भाषाएँ अवस्थित हैं। और यह काम तभी हो सकता है जब हम अपने शब्दों के आर्थी विश्लेषण को वैसा ही विशद रूप दें जैसा अन्य उन्नत भाषाओं में उनके शब्दों को प्राप्त है। यदि आप आक्सफोर्ड और वैब्स्टर सरीखे प्रामाणिक कोश उठाकर देखें तो उनमें आपको at, on और the सरीखे छोटे छोटे शब्दों के आशयों और प्रयोगों के ऐसे सूक्ष्म विश्लेषण मिलेंगे कि आप चकित हो जायँगे। उन्हीं के आदर्शों पर चलकर मैंने अभी, ऊपर, और सरीखे छोटे-छोटे हिंदी शब्दों के आशयों और प्रयोगों के विश्लेषण का यत्किंचित् प्रयत्न किया है। इस प्रकार के विवेचनों से मैं इस परिणाम पर पहुँचा हूँ कि हमारे यहाँ के बहुत ही छोटे और साधारण शब्द भी अभिप्रायों और आशयों के ऐसे भंडार हैं जिनका अन्वेषण

CC-0. Gurukul Kangri Collection, Haridwar.

Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha



हमारे लिए बहुत ही आवश्यक है। भले ही हिंदी-भाषी अपनी भाषा के अभ्यस्त होने के कारण ऐसे विवेचनों की आवश्यकता या महत्त्व न समझते हों परन्तु अन्य भाषा-भाषियों और विदेशियों को अपनी भाषा के शब्दों के प्रयोगों से भी और उसकी आर्थी क्षमता से भी परिचय कराने के लिए ऐसे विवेचन बहुत ही उपयोगी सिद्ध होंगे। मुझे आशा है कि हिंदी के अधिकारी और प्रतिष्ठित विद्वान् मेरे इस निवेदन पर उक्त दृष्टि से विचार करने की कृपा करेंगे।

दूसरा कारण यह है कि हिन्दी में भी और अन्यान्य भारतीय भाषाओं में भी अभी तक उत्कृष्ट कोटि के ऐसे शब्द-कोशों की रचना ही नहीं हुई है जो अच्छे विद्वानों अथवा सुशिक्षितों की जिज्ञासाओं की ठीक और पूरी तरह से तृप्ति कर सकें। जैसा कि मैं आगे चलकर बतलाऊँगा, कदाचित् हमारी साहित्यिक चेतना के विकास में अभी ऐसे उत्कृष्ट शब्द-कोशों की रचना का समय आने को ही है। बल्कि यों कहना चाहिए कि वह समय हमारे सिर पर आ गया हैं। हमें चाहिए कि हम उसे पहचानें और उसका स्वरूप समझकर अपनी भाषा की इस महत्त्वपूर्ण आवश्यकता की ओर ध्यान दें; और उसकी पूर्ति का प्रयत्न करें।

तीसरा कारण यह है कि भाषा सब जगह साधारणतः दो ही प्रकार से सीखी-सिखाई जाती है। बच्चे आरंभ में केवल दूसरों के अनुकरण पर शब्दों का उच्चारण करना सीखते हैं और उसी अनुकरण के आधार पर वे उनके अर्थ समझते और प्रयोगों के अभ्यस्त होने लगते हैं। न तो उनमें शब्दों के अर्थ और आशय ठीक तरह समझने की योग्यता या शक्ति ही होती है और न उनके अभिभावक या आरंभिक शिक्षक ही इस योग्य होते हैं कि उन्हें शब्दों के ठीक-ठीक अर्थ और आशय पूरी तरह से बतला सकें। कुछ और बड़े होने पर जब उन्हें अपनी भाषा के कठिन शब्दों का ज्ञान कराया जाता है, अथवा अन्य भाषाएँ सिखाई जाती हैं तब पर्यायों का सहारा लिया जाता है। Cat माने बिल्ली, dog माने कुत्ता और horse माने घोड़ा रटकर अँगरेजी आदि परकीय तथा स्वदेशी भाषाएँ सीखी जाती हैं। उन्हें 'उत्तम' का अर्थ अच्छा या बढ़िया और 'निकृष्ट' का अर्थ खराब या बुरा बताकर चलता किया जाता है। इस प्रकार की प्रक्रियाओं का स्वाभाविक परिणाम यह होता है कि शिक्षित समाज के बहुत अधिक लोग जीवन भर अनुकरण, अभ्यास और पर्यायों की छाया में ही पलते रहते हैं। शब्दों के अर्थों और आशयों के सूक्ष्म विवेचन और पर्यायों के पारस्परिक आर्थी भेद-प्रभेद आदि समझने की कोई आवश्यकता ही नहीं समझी जाती। शिक्षितों में से जो लोग साहित्य-प्रेमी या साहित्य-सेवी होते हैं वे भी प्रायः इस तरह की बातों से अलग और दूर ही रहते हैं।

CC-0. Gurukul Kangri Collection, Haridwar.

Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha



परिणाम यह होता है कि भाषिक और शब्दार्थिक क्षेत्रों में बहुत से लोग इन्हीं आरम्भिक परिस्थितियों में अपना सारा जीवन व्यतीत कर देते हैं।

इसी के साथ एक बात और है। मनुष्यों की तरह भाषा का भी जन्म होता है, शैशव और बाल्यावस्था होती है, यौवन होता है, प्रौढ़ता और वयस्कता होती है, और वृद्धावस्था तथा उसके उपरान्त मृत्यु भी होती है। अपने जन्म के समय भाषा उसी प्रकार साहित्य से कोरी और रहित होती है जिस प्रकार मनुष्य जन्म के समय भाषा से कोरा और रहित होता है। मनुष्यों के शैशव और बाल्यकाल की तरह भाषा के ये आरम्भिक काल भी प्रायः किस्से-कहानियों में ही बीतते हैं। अपनी किशोरावस्था और युवावस्था में भाषा अन्यान्य उन्नत भाषाओं के अनुकरण पर चलती हुई साहित्यिक दृष्टि से थोड़ी बहुत पुष्ट और सम्पन्न होती है। इन अवस्थाओं में काव्यों, नाटकों, उपन्यासों आदि की प्रचुरता तो होती ही है; आलोचनात्मक दृष्टि से नये नये तथ्यों का अनुसंधान और नये नये मानों तथा मूल्यों का अन्वेषण होता है। परन्तु ये सब काम या तो कुतूहल शान्ति के लिए होते हैं या मनोरंजन मात्र के लिए। हमारी हिन्दी भाषा की ही नहीं भारत की अन्यान्य आधुनिक उन्नत तथा प्रगतिशील भाषाएँ भी अभी बहुत कुछ इसी अवस्था में चल रही हैं।

अपनी यह अवस्था पार कर चुकने पर जब भाषाएँ प्रौढ़ और वयस्क होती हैं तब उनमें उच्च कोटि के तात्त्विक, दार्शनिक और सैद्धांतिक विषयों के साहित्य का सृजन होता है। इसी प्रौढ़ावस्था में अथवा पूर्ण वयस्कता प्राप्त होने पर लोगों का ध्यान भाषिक और शाब्दिक अनुसंधानों की ओर जाता है। अपनी किशोरावस्था और युवावस्था में हिन्दी ने पाश्चात्य देशों की अनेक उन्नत भाषाओं के अनुकरण पर भाषा-विज्ञान ( Philology ) की ओर थोड़ा-बहुत ध्यान दिया था और जिन लोगों ने इस विषय का कुछ सामान्य सा भी अध्ययन कर लिया था उनका हिन्दी में यथेष्ट आदर और सम्मान हुआ था और अब भी होता है। परन्तु जिस प्रकार सैकड़ों-हजारों वैज्ञानिक क्षेत्रों में पाश्चात्य देशों ने कल्पनातीत उन्नति की है, उसी प्रकार भाषिक क्षेत्र में भी वे इतने अधिक आगे बढ़ गये हैं जिसका हमें कदाचित् ही कुछ परिचय प्राप्त हुआ हो। इस अवसर पर हम अपने एक नवयुवक और सुयोग्य विद्वान् मित्र श्री द्वारिकेश जी के अभी हाल के ही एक पत्र की कुछ बातें उद्धृत करना चाहते हैं। श्री द्वारिकेश जी इन दिनों शिकागो विश्वविद्यालय में हिन्दी भाषा के प्राध्यापक हैं और हिन्दी कृदन्तों के संबंध में अनुसंधान का बहुत बड़ा कार्य कर रहे हैं। अपने ५ अप्रैल, ६५, के पत्र में उन्होंने लिखा था—"हिन्दी की समस्या राजनीतिक ही नहीं—practical ( व्यावहारिक ) भी है। राजनीतिक उतनी ही, जितना कि लोग चिल्लाते हैं। उतनी कठिनाई नहीं है हिन्दी सीखने में; अंग्रेजी

CC-0. Gurukul Kangri Collection, Haridwar.

Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha



की अपेक्षा तो बहुत ही कम। practical ( व्यावहारिक ) इसलिए कि हिन्दी वाले हिन्दी को जितना सरल समझते हैं वह न तो उतनी सरल ही है और न "हिन्दी-हिन्दी" चिल्लाने से प्रचार में ही आ सकती है। मेरा दृढ़ विश्वास है कि हिन्दी का प्रचार केवल traind ( प्रशिक्षित ) और scientific linguists ( वैज्ञानिक भाषातत्त्वज्ञ या भाषा-शास्त्री ) ही कर सकते हैं जिनकी भारत में कोई सलाह नहीं ली जाती। दूसरा भ्रम यह है कि भारत में philologist ( भाषा-विज्ञानी ) को ही linguist ( भाषा-तत्त्वज्ञ या भाषा-शास्त्री ) समझा जाता है। ...............इन philologists ( भाषा-विज्ञानियों ) का एक समय था twenties ( वर्तमान शताब्दी का तीसरा दशक )। किन्तु इनमें से किसी ने अपने को आधुनिक नहीं बनाया। अतः हिन्दी प्रचार समस्या का हल इन लोगों के बूते से बाहर है। Linguistics ( भाषा-तत्त्व या भाषा-शास्त्र ) एक विज्ञान है। यहाँ भौतिकी, रसायन शास्त्र आदि विज्ञानों में इसे भी स्थान मिला है। जब ये विज्ञान चन्द्र-लोक की सैर कर रहे हैं तो फिर कल्पना करें कि Linguistics ( भाषा-तत्त्व या भाषा शास्त्र ) ने आज कितनी उन्नति कर ली होगी। उतनी ही चन्द्रलोक पहुँचने तक की। भारत में Contrastive study ( वैषम्यात्मक अध्ययन ) की परम्परा का मजबूती से स्थापित किया जाना अत्यावश्यक है। भारत के सभी हिन्दी क्षेत्रों से आये हुए linguists ( भाषा तत्त्वज्ञ या भाषा-शास्त्री ) यहाँ आकर विश्वविद्यालयों में सम्मान पा रहे हैं किन्तु भारत के किसी विश्वविद्यालय ने उन्हें खोजने तथा बुलाने का प्रयत्न नहीं किया है। हिन्दी वालों को चाहिए कि वे इन भाषा शास्त्रियों को खोज-खोजकर बुलावें और उचित सम्मान दें। अभी तो भारत की परम्परा इस क्षेत्र में पाणिनी युग से आगे नहीं बढ़ी है। यह स्वीकार करने में संकोच नहीं कि इस क्षेत्र में भी भारत अभी आदि अवस्था में है।"

मैं न तो भाषा-विज्ञानी हूँ और न भाषा-तत्त्वज्ञ या भाषा-शास्त्री। हाँ, इतना अवश्य है कि बाल्यावस्था से ही भाषा और शब्दों के अध्ययन के प्रति मेरी स्वाभाविक प्रवृत्ति और रुचि रही है। और अब तक मैं तत्संबंधी कामों में ही लगा रहा हूँ। भाषिक दृष्टि से हिन्दी की जो दुरावस्था मेरे देखने में आई उसका यत्किंचित प्रतिकार करने के लिए मैंने बीसियों वर्ष पूर्व "अच्छी हिन्दी" और "हिन्दी प्रयोग" नामक पुस्तकें लिखी थीं। सौभाग्यवश सन् १९११-१२ से ही मुझे "शब्द-सागर" के सम्पादन विभाग में स्थान मिल गया था और उसके संपादन के ठेठ अंत तक अर्थात् सन् १९२९ तक मुझे शब्दों के सूक्ष्म अर्थों और अर्थ-भेदों के अध्ययन का अच्छा अवसर मिला था। हिन्दी भाषा का स्वरूप सजाने-सँवारने के प्रयत्न में ही मेरा ध्यान इस बात की ओर गया कि "हिन्दी शब्द सागर" में शब्दों के आर्थी

CC-0. Gurukul Kangri Collection, Haridwar.

Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha



विवेचन का जो शुभारंभ हुआ था वह उस समय को देखते हुए तो बहुत अच्छा भी था और बहुत अधिक भी। परन्तु अधिक विचार करने पर मुझे ऐसा जान पड़ने लगा कि वह विवेचन आरम्भिक ही था और इसी लिए हिन्दी की वर्तमान तथा भावी आवश्यकताओं को देखते हुए इस क्षेत्र में बहुत अधिक आगे बढ़ने की आवश्यकता है। इसी आवश्यकता की पूर्ति के लिए कुछ काम तो मैंने 'प्रामाणिक हिन्दी कोश' में किया था और इधर १०-१२ वर्षों में बहुत कुछ काम मैंने "मानक हिन्दी कोश" में किया है। "मानक हिन्दी कोश" का कार्य आरंभ करने से कुछ पहले ही मेरा ध्यान पर्यायकी की ओर जा चुका था और मैंने पहले तो अपनी "शब्द-साधना" नामक पुस्तक में और तदुपरांत "शब्दार्थ-मीमांसा" नामक पुस्तक में लगभग दो हजार शब्दों के संबंध में यह बतलाने का प्रयत्न किया था कि जिन शब्द-वर्गों के शब्दों को लोग बहुत-कुछ पर्याय या समानार्थक समझते हैं उनमें परस्पर अर्थ, आशय, प्रयोग और भाव की दृष्टि से कितने और कैसे सूक्ष्म अंतर हैं। इतना सब कुछ कर चुकने पर मैं इस परिणाम पर पहुँचा हूँ कि भाषिक दृष्टि से हिन्दी की दो बहुत ही महत्त्वपूर्ण और मौलिक आवश्यकताएँ हैं। एक तो यह कि सभी शब्दों के अर्थों और आशयों का गंभीर और गूढ़ अध्ययन करके उनका ठीक ठीक निरूपण और विवेचन किया जाना चाहिए; और दूसरे, जो शब्द साधारणतः लोक में एक दूसरे के पर्याय माने जाते हैं उनके अर्थों के सूक्ष्म अंतरों और भेदों का पूरा पूरा स्पष्टीकरण होना चाहिए।

भाषिक दृष्टि से हिन्दी की उक्त दोनों आवश्यकताएँ पूरी हो जाने पर अनेक प्रकार के और बहुत बड़े लाभ होंगे। अभी कुछ दिन पहले ( फरवरी '६५ में और उसके बाद ) दक्षिण भारत में विशुद्ध राजनीतिक और स्वार्थिक उद्देश्यों की सिद्धि के लिए अँगरेजी के समर्थकों ने हिन्दी के विरोध का जो प्रबल आन्दोलन चलाया था उसके प्रसंग में प्रायः कुछ बड़े-बड़े लोग यह भी कहते थे कि हिन्दी जैसी अनुन्नत और अविकसित भाषा को अँगरेजी का स्थान न तो मिल ही सकता है और न मिलना ही चाहिए। मेरा यह दृढ़ विश्वास है कि जब हम भाषिक दृष्टि से हिंदी की उक्त दोनों मौलिक आवश्यकताओं की पूर्ति कर लेंगे तो किसी को यह कहने का साहस नहीं होगा कि हिन्दी अनुन्नत और अविकसित भाषा है। आज-कल के सभ्य और सुशिक्षित देशों और समाजों में वस्तुतः वही भाषा उन्नत और विकसित मानी जाती है जिसके प्रायः सभी प्रमुख शब्दों का पूरा आर्थी विवेचन भी हो और पर्यायों के पारस्परिक अन्तरों का ठीक ठीक निरूपण और सीमांकन भी हो ऐसे विवेचनों से दूसरा बड़ा लाभ यह होगा कि आनेवाली पीढ़ियों को एक ओर तो पुष्ट और प्रौढ़ भाषा लिखने की शिक्षा मिलेगी और दूसरी ओर उन्हें वह नया दृष्टिकोण भी प्राप्त होगा जिससे वे

CC-0. Gurukul Kangri Collection, Haridwar.

Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha



शब्दों के आर्थी अंतरों और भेदों-प्रभेदों पर नये ढंग से विचार करना सीखेंगे। तीसरा लाभ यह होगा कि इस प्रणाली से हम यह भी निश्चित कर सकेंगे कि हमारे शब्दों का आर्थी विकास कैसे हुआ है और उनका ऐतिहासिक स्वरूप क्या है। चौथा और सबसे बड़ा लाभ यह होगा कि अन्य भाषा-भाषियों तथा विदेशियों में हम हिन्दी का प्रचार अधिक सहज में और अधिक सुगमता-पूर्वक कर सकेंगे। इस प्रकार के हमारे सब विवेचन भाषा-तत्त्वज्ञों या भाषा-शास्त्रियों के लिए बहुत सी आवश्यक और उपयोगी सामग्री भी प्रस्तुत कर सकेंगे और भारतीय भाषाओं के लिए एक नया आदर्श भी स्थापित कर सकेंगे। इन्हीं सब कारणों से मेरा यह विनम्र आग्रह और निवेदन है कि हिन्दीवालों को तत्काल इन कामों की ओर ध्यान देना चाहिए।

मानक हिन्दी कोश का संपादन करते समय अनेक महत्त्वपूर्ण शब्दों के संबंध में बहुत-सी नई बातें मेरे ध्यान में आती थीं। इनमें से कुछ शब्दों के संबंध में कभी-कभी मैं कुछ छोटे लेख भी लिखकर स्थानीय दैनिक 'आज' में प्रकाशित कराया करता था। प्रस्तुत पुस्तक का मूल अंश जिसका शीर्षक 'अर्थ विवेचन का स्वरूप' है उन्हीं लेखों का संग्रह है। मानक हिन्दी-कोश के कई खंडों के प्रकाशन के बाद भी कुछ शब्दों के संबंध में जो नई बातें मेरे ध्यान में आईं उनका भी मैंने इन लेखों में यथा स्थान समावेश कर दिया है। पुस्तक का उक्त अंश देखने पर पाठक सहज में यह समझ सकेंगे कि हिन्दी के अभी, और, क्या, पड़ना सरीखे छोटे-छोटे शब्दों में भी कितने ऐसे गंभीर और गूढ़ अर्थ तथा आशय भरे पड़े हैं, जिनकी ओर अभी तक किसी कोशकार या वैयाकरण का ध्यान नहीं गया है। आँख, पैर, मुँह और हाथ संबंधी लेखों से पाठक यह समझ सकेंगे कि मुहावरों का विवेचन किस प्रकार नये ढंग और कई दृष्टि से होना चाहिए। ऊपर और पर; जीवन और प्राण; पर्याप्त और यथेष्ट; झेलना, सहना और भोगना शीर्षक लेखों से पाठकों को यह पता चलेगा कि छोटे-छोटे और साधारण शब्दों के अर्थों का ध्यान रखते हुए उनके प्रयोग के समय हमें कितना सावधान रहना चाहिए। ये सब बातें पर्यायकी के क्षेत्र की हैं। अँगरेजी, जर्मन, फ्रांसीसी और रूसी आदि पाश्चात्य भाषाओं में इस प्रकार के बहुत से काम हो चुके हैं, जो हमारे लिए आदर्श और मार्ग-दर्शक हो सकते हैं। उक्त भाषाओं में ऐसे कामों का क्रम सैकड़ों वर्षों से चला आ रहा है और अब भी सैकड़ों-हजारों आदमी नित्य इसे आगे बढ़ाने में लगे रहते हैं। हमारी हिन्दी में भी और अन्यान्य भारतीय भाषाओं में भी इस प्रकार के काम होना बहुत अधिक आवश्यक है।

हिन्दी-कोश-रचना के क्षेत्र में मैंने जो थोड़ा-बहुत अनुभव और ज्ञान प्राप्त किया था और जो प्रणालियाँ तथा सिद्धान्त स्थिर किए थे उन सब के सारांश के रूप में प्रायः १२ वर्ष पूर्व मैंने 'कोश-कला' नाम की एक पुस्तक लिखकर प्रकाशित की

CC-0. Gurukul Kangri Collection, Haridwar.

Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha



थी जो अब अप्राप्य है। उसके बाद 'मानक हिन्दी कोश' का संपादन करते समय जो और बहुत सी नई बातें मेरे ध्यान में आई थीं वे सब बातें भी यथा-स्थान बढ़ाकर शीघ्र ही मैं कोश-कला का दूसरा नवीन, परिवर्द्धित और संशोधित संस्करण प्रकाशित कराना चाहता हूँ जिसकी पूरी पांडुलिपि मेरे पास प्रस्तुत हो चुकी है। उसी दूसरे परिवर्द्धित संस्करण में आर्थी विवेचन के प्रकार, प्रक्रिया और स्वरूप बतलानेवाला 'अर्थ-विचार' शीर्षक जो प्रकरण है वह भी इस पुस्तक में एक स्वतंत्र अध्याय के रूप इसलिए सम्मिलित कर दिया गया है कि विचारशील पाठक अर्थ-विवेचन संबंधी, मेरी प्रणालियों, विचारों, और सिद्धान्तों से परिचित हो सकें। हो सकता है कि मेरे विवेचन में भी और विवेचन प्रणाली में भी विचारशील विद्वानों को कुछ त्रुटियाँ या दोष दिखाई पड़ें पर उनके लिए वे यही समझकर मुझे क्षमा कर दें कि हिन्दी में इस तरह का काम बिलकुल नया और पहला है। जो महानुभाव मुझे मेरी त्रुटियों और दोषों से अवगत करने की कृपा करेंगे उनका मैं विशेष रूप से अनुगृहीत भी होऊँगा और उनकी सूचनाओं से लाभ भी उठाऊँगा।

वर्तमान युग अनुसंधानों का है। सभी क्षेत्रों, सभी दिशाओं और सभी विषयों में बहुत बड़े-बड़े अनुसंधान हो रहे हैं, और हर साल उनमें से प्रत्येक के लिए लाखों-करोड़ों रुपए व्यय किये जाते हैं और नये विद्यार्थियों को उनका विशेषज्ञ बनाने का प्रयत्न किया जाता है। यहाँ तक कि कीड़े-मकोड़ों और पेड़-पौधों तक के अंगों और उपांगों के अध्ययन में भी अच्छे-अच्छे विद्वान् अपना सारा जीवन व्यतीत कर देते हैं और अपने निकाले हुए निष्कर्षों से दिन पर दिन ज्ञान का भंडार बढ़ाते चलते हैं। और एक हम हिन्दी वाले हैं जो अपनी भाषा और उसका स्वरूप प्रस्तुत करनेवाले शब्दों के अर्थों, भावों और व्यंजन-शक्तियों की ओर भी ध्यान देने की आवश्यकता नहीं समझते। मेरी हार्दिक इच्छा है कि हिन्दी में शब्दार्थ-विवेचन का यह काम वैज्ञानिक ढंग से, व्यवस्थित रूप में और शास्त्रीय स्तर पर चलाया जाय—इसे शब्दार्थ-दर्शन या शब्दार्थ-विज्ञान का पद प्राप्त हो।

हिन्दी में 'मानक कोश' और 'शब्दार्थ मीमांसा' जैसे काम कुछ क्षेत्रों में जिस उपेक्षा और तिरस्कार की दृष्टि से देखे गये हैं वह मेरा ही जी जानता है। अनेक अवसरों पर कुछ संबद्ध अधिकारियों के द्वारा हिन्दी के हित-अहित का विचार छोड़ कर केवल व्यक्तिगत राग-द्वेष, अधिकार-प्रदर्शन आदि के फेर में पड़कर इन कार्यों में समय-समय पर अनेक बड़ी बड़ी कठिनाइयाँ और बाधाएँ खड़ी की जाती रही हैं। यदि मेरे स्थान पर कोई और होता तो वह हताश होकर इन कामों को बीच में ही अधूरा छोड़ देता और किसी दूसरे काम में लग जाता। परन्तु मेरी यह दृढ़ धारणा थी कि इस प्रकार के काम भाषिक दृष्टि से हिन्दी की ठोस, वास्तविक और सच्ची

CC-0. Gurukul Kangri Collection, Haridwar.

Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha



सेवा के अंतर्गत आते हैं। मैं यह भी समझता था कि आपाधापी के वर्त्तमान युग में भले ही कुछ लोग ऐसे कामों को उपेक्ष या तुच्छ समझा करें परन्तु आगे चलकर वह समय भी अवश्य आवेगा जब लोग ऐसे कामों की आवश्यकता प्रतीत करेंगे। इसलिए कुछ तो मैं अपने इन विचारों के कारण भी और कुछ स्वान्तः सुखाय भी निरंतर इन कामों में लगा रहा और जैसे-तैसे इन्हें मूर्त रूप दे सका हूँ और भाषा तथा शब्दों के संबंध में अपने तुच्छ अनुभव और ज्ञान का निचोड़ हिन्दी भाषियों की सेवा में अर्पित कर सका हूँ। साथ ही दूसरी ओर कुछ ऐसे उदार गुणग्राही और सहृदय सज्जन भी थे जो इन कामों का वास्तविक स्वरूप देख और समझकर इनका यथेष्ट आदर भी करते थे और मुझे बहुत कुछ प्रोत्साहन भी देते थे। बीच-बीच में जब कभी मैं कई-कई दिन लगाकर किसी छोटे और सामान्य शब्द का विशद और विस्तृत विवेचन प्रस्तुत करता था और अपने कुछ अंतरंग मित्रों को सुनाता था तो कभी परम चकित होकर और कभी परम प्रसन्न होकर वे उसकी यथेष्ट प्रशंसा तो करते ही थे पर साथ ही मुझसे यह भी पूछ बैठते थे—आखिर आप इतनी सिरपच्ची करके यह सारा परिश्रम और प्रयत्न किनके लिए करते हैं? मैं उत्तर देता था—आनेवाली पीढ़ियों के लिए। एक अवसर पर 'मानक कोश' के कुछ शब्दों का विवेचन अच्छी तरह देख-सुन और समझकर मेरे आदरणीय मित्र श्री डा० धीरेन्द्र वर्मा ने कहा था— "वर्मा जी, हिन्दी में यह काम दूसरा कोई नहीं कर सकता। पर हिन्दीवाले इसका आदर नहीं करेंगे। आदर करेंगे ऐसे अन्य भाषा-भाषी और विदेशी लोग जो हिन्दी शब्दों का गंभीर अध्ययन करना चाहेंगे।" और एक दृष्टि से उनका यह कथन अक्षरशः सत्य भी था। मानक कोश में अच्छा, अभी, आन, उड़ना, ऊपर, और काटना, क्या, पड़ना, सरीखे जिन परम प्रचलित शब्दों के विवेचन और आर्थी निरूपण का जो बिलकुल नया काम किया गया है उनके लिए हिन्दीवाले कभी शब्दकोश उठाकर देखेंगे भी नहीं; भले ही वे कोश के दोष ढूंढ़ने में बहुत-सा समय लगा दें।

यदि मेरी उक्त बातों से कुछ सज्जनों को चोट पहुँचती हो तो मैं बहुत ही नम्रतापूर्वक उनसे क्षमा माँगता हूँ। सच पूछिए तो इस क्षेत्र में जो कुछ होना चाहिए उसकी तुलना में अभी मैं कुछ भी नहीं कर पाया हूँ। अभी इस प्रकार के कामों के लिए बहुत बड़ा क्षेत्र मुझे अपने सामने बिलकुल खाली पड़ा हुआ दिखाई देता है। वह क्षेत्र हरा-भरा होकर हिन्दीवालों को सुगन्धित फूल, मीठ फल और शीतल तथा सुखद छाया दे यही मेरी हार्दिक कामना है।

शब्द-लोक
कृष्ण जन्माष्टमी, सं० २०२२ } रामचन्द्र वर्म्मा

CC-0. Gurukul Kangri Collection, Haridwar.

Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha

# अर्थ-विवेचन की कला

शब्दों और अर्थों के पारस्परिक सम्बन्ध का विवेचन करना मूलतः निरुक्त या भाषा-विज्ञान का काम है। निरुक्त के बाद साहित्य-शास्त्र में कुछ दूसरी दृष्टि से यह विवेचन और अधिक पल्लवित होता है, जहाँ अभिधा, लक्षणा और व्यंजना के आश्रय से इस विषय का और भी सूक्ष्म विचार किया जाता है। परन्तु कोशकार को भी शब्दों और अर्थों से बहुत काम पड़ता है, बल्कि यों कहना चाहिए कि उसके सारे काम का अधिकांश शब्दों और उनके अर्थों से ही संबद्ध होता है। इस दृष्टि से हम कह सकते हैं कि कोशकार शब्दों और अर्थों के सैद्धान्तिक सम्बन्ध वाले क्षेत्र से आगे बढ़कर उनके क्रियात्मक सम्बन्ध वाले क्षेत्र में प्रविष्ट होता है, जहाँ उसका दृष्टि-कोण बहुत कुछ बदल कर बिलकुल नया और स्वतंत्र हो जाता है। यहाँ हम इस विषय का उसी नये दृष्टि-कोण से विचार करते हुए यह बतलाना चाहते हैं कि एक आभिधानिक या कोशिक के कार्य के लिए शब्दों के अर्थ कितने प्रकार के होते हैं अथवा अर्थ के विचार से कितने प्रकार या वर्ग होते हैं। इसी के साथ इस बात का भी विचार हो जायगा कि शब्दों और अर्थों के क्रियात्मक सम्बन्ध वाले क्षेत्र में कोशकार कहाँ तक और क्या काम कर सकता है, अथवा उसे कितना और कैसा काम करना चाहिए।

शब्द-कोश का वास्तविक महत्त्व उसमें दिये हुए शब्दों के अर्थों और व्याख्याओं पर आश्रित है, क्योंकि उसका मुख्य उपयोग अर्थ और परिभाषा या व्याख्या जानने के लिए ही होता है। कभी-कभी लोग शब्दों के शुद्ध रूप, अक्षरी, निरुक्ति, लिंग, शब्द-भेद आदि जानने के लिए भी कोशों का सहारा लेते हैं, पर कोश का यह उपयोग अर्थों वाले उपयोग की तुलना में गौण ही होता है। अतः हम कह सकते हैं कि शब्द वस्तुतः शब्द-कोश के शरीर मात्र के रूप में होते हैं, उसके प्राण या आत्मा का स्थान अर्थों और व्याख्याओं को ही प्राप्त है। जिन कोशों में शब्दों के अर्थ और व्याख्याएँ बिलकुल ठीक, शुद्ध और स्पष्ट न हों और जिनके उपयोग से पाठकों की शंकाओं का निवारण तथा ज्ञान की वृद्धि न हो, वे कोश बहुत कुछ निर्जीव या अल्प-प्राण होते हैं।

अच्छे शब्द-कोश का उपयोग सभी तरह के लोग करते हैं, जिनमें बहुत से अन्य भाषा-भाषी भी होते हैं। यह ठीक है कि हिन्दी-शब्द-कोश का उपयोग अधिकतर हिन्दी-भाषी ही करेंगे। पर उसका उपयोग करनेवाले अन्य भाषा-भाषियों की संख्या भी कम न होगी। विशेषतः आज-कल की परिस्थिति में, जब कि हिन्दी राज-

CC-0. Gurukul Kangri Collection, Haridwar.

Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha



भाषा बन गई है और उसका अध्ययन तथा प्रचलन भारत के सभी राज्यों में पहले की अपेक्षा बहुत अधिक हो रहा है और विदेशों में दूर-दूर तक होने लगा है, हिन्दी के कोशों का महत्त्व बहुत अधिक बढ़ गया है। अतः हिन्दी के भावी कोशकारों को इस बात का ध्यान रखना पड़ेगा कि हमारे दिये हुए अर्थों और व्याख्याओं से अन्य भाषा-भाषी भ्रम में न पड़ें और उनसे ठीक और पूरा लाभ उठा सकें। बल्कि हमें ऐसा प्रयत्न करना चाहिए कि हमारे शब्द-कोशों से भी उनका वैसा ही सन्तोष तथा समाधान हो, जैसा अन्य उन्नत भाषाओं के कोशों से होता है।

अब हम कुछ उदाहरण देकर अपना आशय स्पष्ट करना चाहते हैं। मान लीजिए कि आप कोश में "भार्या" शब्द का अर्थ जानना चाहते हैं। यदि उसमें आपको उसका अर्थ मिले "औरत" या "स्त्री" तो क्या यह अर्थ ठीक होगा? कदापि नहीं। उसका ठीक अर्थ होगा—"जोरू" या "पत्नी"। औरत या स्त्री तो साधारणतः जाति-वाचक संज्ञा के रूप में ही प्रचलित है। पर "भार्या" शब्द पति की अपेक्षा में एक विशिष्ट प्रकार के सम्बन्ध का सूचक है। और उस सम्बन्ध का ध्यान रखते हुए "भार्या" का ठीक अर्थ होगा—किसी पुरुष के सम्बन्ध के विचार से उसकी विवाहिता स्त्री; और पर्याय होंगे—जोरू, तथा पत्नी। नारी, महिला और स्त्री में भी ऐसे ही अर्थ-भेद हैं। "खेह" का अर्थ धूल और राख एक साथ देना ठीक नहीं है, क्योंकि धूल अलग चीज है और राख अलग चीज "सम्पूर्ण" और "समस्त" में जो अन्तर है, वह इन वाक्यों से स्पष्ट हो जायगा—(क) यह सम्पूर्ण ग्रन्थ महत्त्व की और विचारणीय बातों से भरा हुआ है। और (ख) उनके समस्त ग्रन्थ अभी तक अप्रकाशित ही पड़े हैं। इन वाक्यों में "समस्त" की जगह 'सम्पूर्ण' या 'सम्पूर्ण' की जगह 'समस्त' का प्रयोग ठीक न होगा। "आकृष्ट" और 'आकर्षित' प्रायः समानार्थक समझे जाते हैं। परन्तु तात्त्विक दृष्टि से दोनों के अर्थों में कुछ अन्तर है या होना चाहिए। "आकृष्ट" का ठीक अर्थ होगा—खिंचा हुआ, और "आकर्षित" का अर्थ होगा—खींचा हुआ। इसी प्रकार 'विभक्त' का अर्थ होगा—जिसके विभाग हुए हों, और 'विभाजित' का अर्थ होगा—जिसके विभाग किये गये हों। इसी प्रकार बुरा खराब, अनुचित, ना-मुनासिब सब एक साथ नहीं दिये जाने चाहिएँ। बुरा और खराब एक वर्ग में रहेंगे और अनुचित तथा ना-मुनासिब दूसरे वर्ग में। यों साधारणतः 'निषेध' और "वर्जन" एक दूसरे के पर्याय माने जाते हैं, परन्तु "निषिद्ध" और "वर्जित" के अर्थों पर ध्यान देने से दोनों का अन्तर स्पष्ट हो जाता है। "तट" और "तीर" में भी बहुत अन्तर है। 'तट' ठीक वह स्थान है जहाँ स्थल का विस्तार समाप्त होता है और जल के विस्तार का आरम्भ होता है। पर 'तीर' का अर्थ इससे अधिक व्यापक है उसमें तट से कुछ और ऊपर वाले स्थल का विस्तार भी

CC-0. Gurukul Kangri Collection, Haridwar.

Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha



आ जाता है। हनुमान् जी जब सब वानरों के साथ सीता जी को ढूँढ़ने चले, तब एक गुफा में उन्हें तपस्विनी नारी मिली। उसकी कृपा से—

नयन मूँदि पुनि देखहिं बीरा।
ठाढ़े सकल सिन्धु के तीरा॥

वहाँ पहुँचने पर जब वानरों को चिन्ता हुई, तब थोड़ी सी बातचीत के बाद ही—

अस कहि लवन सिन्धु तट जाई।
बैठे कपि सब दरभ डसाई॥

इस प्रकार जो वानर पहले 'तीर' पर खड़े थे, वे अब आगे बढ़कर 'तट' पर जा पहुँचे। यहाँ 'तीर' और 'तट' का अन्तर स्पष्ट हो जाता है।

तरंग, लहर और वीचि में भी सूक्ष्म अन्तर है। तरंग बहुत ऊँची और बड़ी होती है, जैसी समुद्र की। लहरें उससे छोटी होती हैं जैसी नदियों की। और वीचि इनसे भी छोटी होती हैं जैसी तालाबों की। वायु जब बहुत धीमी होती है, तब वीचि उत्पन्न करती है। साधारण से कुछ तेज होने पर वह लहरें उत्पन्न करती है, और तूफान के समय समुद्र में उत्ताल तरंगें उठती हैं। शंका, संशय और संदेह में, अनुराग, प्रणय, प्रेम और स्नेह में तथा इसी प्रकार के और बहुत से ऐसे शब्दों में जो साधारणतः एक दूसरे के पर्याय माने जाते हैं, बहुत सूक्ष्म अर्थ-भेद होते हैं।* उक्त प्रकार के अन्तरों के विचार से सब पर्याय बहुत समझ-बूझकर और अलग-अलग वर्गों में बाँटकर रखे जाने चाहिए। यदि 'बाई' का अर्थ वात या वायु दिया जाय तो वह अशुद्ध तथा भ्रामक होगा। उसकी ठीक व्याख्या है—रोगी के शरीर में होनेवाला वायु का प्रकोप। 'बदली' का अर्थ केवल बादल या मेघ नहीं है, बल्कि वह ऐसी अवस्था है, जिसमें आकाश बादलों से घिरा या भरा होता है। यदि 'प्रमेय' के सम्बन्ध में कहा जाय—वह जिसे प्रमाणित करना हो; तो वह व्याख्या बहुत भ्रामक होगी, क्योंकि इससे उस व्यक्ति का भी आशय लिया जा सकता है, जिस पर कोई बात प्रमाणित करने का भार हो। इसकी ठीक व्याख्या होगी—( कथन या बात ) जो प्रमाणित की जाने को हो। 'विवेक' का अर्थ 'भली बुरी बातों का ज्ञान' नहीं, बल्कि भली बुरी बातों का ठीक ज्ञान करनेवाली आन्तरिक शक्ति होनी चाहिए। 'सचेष्ट' के ये अर्थ ठीक नहीं—१. जिसमें चेष्टा हो। २. जो चेष्टा कर रहा हो। कारण यह है कि उक्त दोनों अर्थों में चेष्टा शब्द दो अलग-अलग क्रियाओं या भावों का सूचक है, और

---

* इस प्रकार के लगभग १४०० शब्दों के अर्थों के अन्तरों का सूक्ष्म विवेचन मैंने "शब्दसाधना" नामक पुस्तक में किया है।

CC-0. Gurukul Kangri Collection, Haridwar.

Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha



जब तक दोनों क्रियाएँ या भाव स्पष्ट न किये जायँ तब तक आशय न खुलेगा। तात्पर्य यह कि जहाँ तक हो सके, अर्थ ठीक, पूरा और स्पष्ट होना चाहिए। वह जिज्ञासुओं के लिए अधूरा, गलत या भ्रामक नहीं होना चाहिए।

कुछ अवस्थाएँ अवश्य ऐसी होती हैं, जिनमें या तो यथेष्ट अवकाश न होने (अर्थात् विस्तार-भ्रम) के कारण अथवा यथेष्ट साधन प्राप्त न होने के कारण पूरे अर्थ या विवरण नहीं दिये जा सकते। बहुत ही कम प्रचलित या कम ज्ञात शब्द भी इस वर्ग में आते हैं। पशु-पक्षियों, कीड़े-मकोड़ों, पेड़-पौधों के हजारों नाम और भेद होते हैं। इनमें से पूरा अथवा साधारण ज्ञान कराने वाला विवरण प्रायः उन्हीं शब्दों का दिया जाता है, जो अधिक प्रसिद्ध होते अथवा प्रायः लोगों के सामने आते रहते हैं। शेष शब्दों के संबंध में एक प्रकार* की चिड़िया ( पेड़, मछली ) आदि देना ही यथेष्ट होता है। पर यदि 'सरसों' के आगे लिखा हो 'एक तेलहन' या 'सारंग' के आगे लिखा हो 'एक वृत्त' तो पाठकों के हाथ-पल्ले क्या पड़ेगा ? यदि चित्र, विशेष, व्यतिरेक सरीखे शब्दों के अन्तर्गत केवल 'एक अलंकार' कहकर चलता किया जाय, तो काम न चलेगा। कारण यह है कि साधारण समझदार पाठक प्रायः प्रसंग से भी यह समझ लेंगे कि यह साहित्य-क्षेत्र का कोई अलंकार है। और कम समझने वाले लोग या अल्प-वयस्क विद्यार्थी 'एक अलंकार' का मतलब यह भी समझ सकते हैं कि यह किसी तरह के गहने या जेवर का नाम है। जिज्ञासु या विद्यार्थी का काम तो तभी निकलेगा, जब उस अलंकार का कुछ लक्षण या स्वरूप भी बतलाया जायगा। हमारे यहाँ वज्र बधिर, वज्र मूर्ख आदि और उर्दू में सख्त नालायक, सख्त बेवकूफ आदि प्रयोग प्रचलित हैं। इनमें 'वज्र' और 'सख्त' के विशिष्ट अर्थ तो हैं ही, पर वे अर्थ एक विशिष्ट क्षेत्र तक ही परिमित हैं। कोशकार को ऐसे विशिष्ट अर्थ तो बतलाने ही चाहिएँ, उनके क्षेत्र की परिमिति का भी निर्देश करना चाहिए।

प्रामाणिक कोश तथा मानक कोश तैयार करते समय मुझे हिन्दी कोशों में ऐसे अनेक शब्द मिले, जो अर्थ के विचार से अधूरे थे। उदाहरणार्थ–'दावना' शब्द के 'अनाज दाना' या 'ओसाना' और 'दमन करना' अर्थ तो कोशों में मिलते हैं, इसके और

* कोशों में अर्थ या व्याख्या देने के समय प्रायः लिखा जाता है—एक प्रकार का ......। परन्तु इस पद का प्रयोग भी बहुत समझ-बूझकर किया जाना चाहिए, क्योंकि यह सब जगह समान रूप से ठीक नहीं बैठता। चिड़िया, पेड़, मछली आदि में तो प्रकार होते हैं, पर औटा, तापन आदि के सम्बन्ध में 'एक प्रकार का प्रत्यय' लिखना ठीक नहीं है। ऐसे अवसरों पर व्याख्या में 'एक प्रत्यय' ही लिखा जाना चाहिए, क्योंकि प्रत्ययों के प्रकार या भेद नहीं होते।

CC-0. Gurukul Kangri Collection, Haridwar.

Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha



भी दो अर्थ (सं० दावा से व्युत्पन्न) होते हैं—एक तो जलाना और दूसरा चमकाना। पर ये अर्थ अब तक किसी हिंदी कोश में नहीं आये हैं। भारतेन्दु जी ने इसी दूसरे अर्थ में इसका प्रयोग इस चरण में किया है--दामिन दमकि दसो दिसि दावति छटि छुवति छिति छोर। श्री मैथिलीशरण गुप्त के "जय भारत" में एक जगह आया है--

छूत तो किसी को नहीं इस तनु से यहाँ ?

और एक दूसरी जगह आया है—

जिसने दो ही दिन में चुन कर डाला उनको आधा।

उक्त पंक्तियों में 'छूत' और 'चुनना' जिन विशिष्ट अर्थों में प्रयुक्त हुए हैं, वे अर्थ अब तक किसी कोश में नहीं आये हैं। हिन्दी का एक बहुत छोटा, पर परम प्रसिद्ध शब्द 'कुछ' है। हिन्दी शब्द-सागर में विशेषण रूप में उसका एक ही अर्थ आया है-- 'थोड़ी संख्या या मात्रा का। जरा। थोड़ा सा। टुक।' उसमें यह त्रुटि तो है ही कि संख्या और मात्रा का एक साथ ही उल्लेख है, जो वस्तुतः अलग-अलग होना चाहिए। पर 'कुछ' का एक दूसरा अर्थ उसमें आया ही नहीं। हम कहते हैं--(क) कुछ लोग इधर हो गये और कुछ उधर। (ख) कुछ चावल यहाँ रहने दो और कुछ वहाँ भेज दो। ऐसे अवसरों पर 'कुछ' का अर्थ जरा, थोड़ा, टुक आदि नहीं, बल्कि अनिश्चित मात्रा या संख्या अथवा अधिक के लगभग होता है। तुलना शब्द सकर्मक रूप में और गाड़ियों के पहियों और धुरी के सिरों पर तेल देने या औगने के अर्थ में तो प्रसिद्ध ही है, और प्रायः सभी कोशों में आया है, पर यह शब्द कवियों ने अन्य अर्थों में भी प्रयुक्त किया है। उदाहरणार्थ दीनदयाल गिरि ने कहा है--

रंग न तेरो है कछू सुबरन रंग न तूलि।

और जयशंकर प्रसाद ने लिखा है--

मंजुल रसालन की मंजरी के पुंजन में
पाय के प्रसाद तहाँ गूँज गूँज तूले हौं।

पर 'तूलना' के ये अर्थ (तुलना करना और तुलना होना) अब तक किसी कोश में नहीं आये।

भाषा शास्त्र का एक बहुत चलता हुआ सिद्धान्त यह है कि किसी शब्द का प्रचार या व्यापकता जितनी ही अधिक होती है, जन-साधारण को उसके ठीक अर्थ का बोध भी उतना ही कम होता है। उदाहरण के लिए नित्य की बोल-चाल का 'सही' शब्द लीजिए। हम कहते हैं--(क) आप बैठें तो सही। (ख) आप वहाँ गये सही। (ग) अच्छा यही सही। (घ) हम दरिद्र सही आदि। अब जरा स्थिर चित्त होकर विचार कीजिए कि उक्त प्रयोगों में 'सही' का क्या अर्थ या भाव है, और वह

CC-0. Gurukul Kangri Collection, Haridwar.

Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha



अर्थ या भाव किसी को समझाने का प्रयत्न कीजिए। ऐसे अर्थ का भाव स्वयं समझ लेना जितना सहज है, दूसरों को समझा सकना उतना सहज नहीं है। हिन्दीवाले तो ऐसे प्रयोगों के आशय से परिचित होने के कारण उनके अर्थ या विवरण की अधिक खोज नहीं करते। परन्तु यदि कोई अन्य भाषा-भाषी बात-चीत में "सही" के उक्त प्रयोग सुने या तुलसी-कृत रामायण के 'प्रभु आशुतोष कृपालु शिव अबला निरखि बोले सही', में के "सही" शब्द का अर्थ जानना चाहे तो वह अर्थ उसे कोश में मिलना चाहिए पर हिन्दी शब्द-सागर के सम्पादन के समय 'सही' के उक्त प्रयोगों का अर्थ और विवरण शायद इसी लिए छूट गया था कि सम्पादकों ने सोचा होगा कि यहाँ 'सही' बिलकुल साधारण रूप में प्रयुक्त हुआ है और वह अपने विशेषण तथा स्त्रीलिंग संज्ञा वाले अर्थों में तो आ ही चुका है, अतः उन्हीं में कहीं इसका भी अन्तर्भाव हो जायगा। उनका ध्यान इस शब्द के उक्त प्रकार के असाधारण प्रयोगों, उनसे सूचित होनेवाले कई तरह के विशिष्ट भावों और उसकी स्वतंत्र व्युत्पत्ति की ओर नहीं गया था और फलतः हिन्दी के सभी कोश 'सही' के ऐसे अर्थों से वंचित रह गये। उक्त शब्द के वैसे ही विलक्षण प्रयोगों ने मुझे आकृष्ट करके उसका पूरा विवेचन करने के लिए प्रेरित किया था। इन सब उदाहरणों से यही निष्कर्ष निकलता है कि शब्दों के अर्थों के संबंध में बहुत ही गम्भीर अध्ययन और छान-बीन होने की आवश्यकता है।

आज-कल अनेक प्राचीन काव्यों के ऐसे नये संस्करण निकलते लगे हैं, जिनमें टीका-टिप्पणियाँ भी रहती हैं। प्रायः सुयोग्य विद्वान् ही ऐसे संस्करणों के सम्पादक होते हैं। वे बहुत परिश्रम और छान-बीन करके ग्रन्थों का सम्पादन करते और यथा-साध्य शुद्ध पाठ और ठीक अर्थ देने का प्रयत्न करते हैं। पर कभी न कभी और कहीं न कहीं भूल सबसे हो ही जाती है। यह बात दूसरी है कि आप कम भूलें करें और मैं अधिक भूलें करूँ। पर मनुष्य कभी सर्वज्ञ नहीं हो सकता, और न सदा सब अवसरों पर यही कह सकता है कि जो पाठ, अर्थ या निरुक्ति मैंने बतलाई है, वही बिलकुल ठीक है; या इसके सिवा और कुछ पाठ, अर्थ या निरुक्ति हो ही नहीं सकती। मुझे नये शब्द और नये अर्थ एकत्र करने में ऐसे सुसम्पादित ग्रन्थों से बहुत अधिक सहायता मिलती है, और मैं उनके सुयोग्य सम्पादकों का बहुत ऋणी हूँ। उनके प्रति यथेष्ट आदर-सम्मान का भाव रखते हुए भी मैं कह सकता हूँ कि कुछ स्थानों पर उनके दिये हुए पाठ या किये हुए अर्थ मुझे ठीक नहीं जान पड़ते, और ठीक अर्थ तक पहुँचने के लिए मुझे इधर-उधर भटकना पड़ता है। और जब तक सन्तोषजनक

CC-0. Gurukul Kangri Collection, Haridwar.

Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha



निराकरण नहीं हो जाता, तब तक मैं ऐसे शब्द और उनके अर्थ ग्रहण नहीं करता, उन्हें विचारणीय वर्ग में ही रखता हूँ[1]।

ऐसा एक शब्द लीजिए। महाकवि सूरदास जी ने एक जगह कहा है—

ग्रीवा-रन्ध्र नैन चातक जल, पिक मुख बाजे बाजन।

और दूसरी जगह कहा है—

स्वाति बिना ऊपर सब मरियत ग्रीव-रन्ध्र मत कीन्हों।

इनमें का ग्रीव-रन्ध्र या ग्रीवा-रन्ध्र शब्द किसी कोश में नहीं आया है। कई संस्कृत कोशों में भी यह शब्द मुझे नहीं मिला। पर एक मित्र कहते हैं, इसका अर्थ 'झिल्ली' नामक प्रसिद्ध बरसाती जन्तु है, जो उक्त प्रसंगों में ठीक बैठता है। हो सकता है कि इसका शुद्ध रूप रन्ध्र-ग्रीव हो। इस प्रकार के शब्दों की ओर भी कोशकारों को ध्यान रखना चाहिए।

एक बार एक प्राचीन काव्य के नये संस्करण में एक जगह एक शब्द ( खेद है कि वह शब्द मुझे इस समय याद नहीं आता ) का अर्थ मिला—एक प्रकार का बाजा, और दूसरी जगह उसी शब्द का अर्थ मिला—एक प्रकार का हथियार। सन्देह की निवृत्ति के लिए मैंने मूल से मिलान किया तो पता चला कि उसका प्रयोग हथियारों के प्रसंग में ही हुआ है, और दूसरी जगह वह भूल से ही बाजा बतलाया गया है। ऐसे अवसरों पर ध्यान रखने की मुख्य बात यह है कि शब्द ज्यों-ज्यों पुराने होते चलते हैं, त्यों-त्यों उनका प्रयोग भी कम होने लगता है। प्रयोग की इस कमी के कारण लोग उनके अर्थ भूलने लगते या कुछ का कुछ समझने लगते हैं। प्राचीन ग्रन्थों के सम्पादक कभी-कभी या तो पुराने शब्दों में नये मनमाने अर्थ लगा देते हैं या उनका रूप ही बदल देते हैं। अच्छे कोशकार को यथा-साध्य ऐसे चक्करों से बचने के लिए बहुत सतर्क रहना पड़ता है।

मीराँ के पदों में से शब्द-संग्रह करते समय मुझे एक पद में ये दो चरण मिले—'मोती मानिक परत न पहिरूँ, मैं कबकी नटकी।' और 'गैणो तो म्हारो माला दोवड़ी औ चंदन की कुटकी।' एक सुयोग्य विद्वान् ने कदाचित् अनवधानता के कारण इनमें से पहले चरण के 'नटकी' शब्द का अर्थ किया है—अस्वीकार कर दिया है, अर्थात् इसे नटना क्रिया से सम्बद्ध मान लिया है और दोवड़ी का अर्थ लिखा है—एक प्रकार का गहना। ऐसा सम्भवतः इसीलिए किया गया है कि मीराँ के उक्त पद में पहले गैणों (हिं० गहना या आभूषण का राजस्थानी रूप) शब्द आया है। पर

---

१. मेरे पास ऐसे विचारणीय शब्दों की एक बहुत बड़ी सूची बन गई है जो फिर किसी अवसर पर प्रकाशित की जायगी।

CC-0. Gurukul Kangri Collection, Haridwar.

Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha



मुझे ये दोनों अर्थ ठीक नहीं जँचे। नटना क्रिया तो ठीक है, पर नटका के अर्थ में कभी नटकना का प्रयोग नहीं होता। राजपूताने में नट जाति के लोगों, विशेषत: बालकों और युवकों को 'नटका' भी कहते हैं, जिसका अर्थ होता है—नट जाति का या नट की सन्तान। 'नटकी' इसी 'नटका' का स्त्री रूप है। मीराँ कहती है कि मैं कोई नट जाति की स्त्री नहीं हूँ जो चमकीले पत्थरों से अपने आपको सजाऊँ। 'दोवड़ी' के संबंध में मैंने सोचा कि जिस मीराँ ने राज-सुख पर लात मारी थी, वह भला कोई गहना क्यों पहनेगी। तिस पर वह स्वयं कह रही है कि माला, दोवड़ी और चंदन की कुटकी ही मेरे गहने हैं। अत: 'दोवड़ी' भी माला और चन्दन की कुटकी की तरह की और कोई चीज होनी चाहिए। मैंने अपने विचारणीय शब्दों की सूची में दोवड़ी शब्द के साथ उक्त चरण लिख लिया। कोई छ: महीने बाद जब 'कबीर साहित्य का अध्ययन' प्रकाशित हुआ और मैं उसमें से शब्द-संग्रह करने लगा, तब उसमें एक जगह मिला—पाँच गज दोवटी माँगी, चून लीयौ सानि। तब तुरन्त मेरा ध्यान मीराँ की दोवड़ी की ओर गया और दोनों पदों को मिलाकर देखने पर मालूम हुआ कि "दोवटी" और "दोवड़ी" एक ही चीज हैं। ये शब्द सं० द्विपट्ट से निकले हैं, जिसका अर्थ है—साधारण मोटा कपड़ा। और तब यह शब्द मैंने अपनी प्रति में उक्त उदाहरणों सहित संकलित किया है।

'सूर-सागर' में एक जगह आया है—जनि बल बाँधि बढ़ावहु छीति। इसमें पहले तो बल बाँधना मुहावरा है, जिसका आज-कल के शब्दों में अर्थ है—जोर लगाना या प्रयत्न करना। यह मुहावरा ही अब तक कोश में नहीं आया है। दूसरा शब्द है 'छीति' जिसको हिन्दी शब्द-सागर में सं० क्षति से व्युत्पन्न माना गया है और जिसका अर्थ किया गया है—हानि, बुराई आदि। सूर के शब्दों का नये सिरे से संग्रह करते समय जब मेरा ध्यान इस शब्द पर गया, तब इसकी व्युत्पत्ति और अर्थ दोनों मुझे ठीक नहीं जान पड़े। वास्तव में बात यह है कि हिं० छूना ( स्पर्श करना ) का उच्चारण व्रज भाषा में छीना होता है। जिस प्रकार खड़ी बोली में छूना से भाव-वाचक संज्ञा छूत बनती है, उसी प्रकार ब्रजभाषा में छीना से छीति बनती है। इस छीति का पहला अर्थ वही छूत होता है, और दूसरा अर्थ सम्पर्क या सम्बन्ध होता है। सूरदास का आशय यही है कि प्रयत्नपूर्वक उनसे बहुत सम्बन्ध या हेल-मेल मत बढ़ाओ। और इस शब्द की निरुक्ति तथा अर्थ की इस प्रकार संगति बैठ जाने पर मैंने अपनी प्रति में इसी प्रकार संशोधन किया है।

कबीरदास के एक पद में आया है—पाहू घर आये, मुकलाऊ आये। सन्त समाज में यह चरण विशेष प्रसिद्ध है, और गुरु ग्रन्थ साहब में भी यह इसी रूप में आया है। एक आदरणीय विद्वान् ने अपने ग्रन्थ में 'मुकलाऊ' का अर्थ किया है—मुक्त

CC-0. Gurukul Kangri Collection, Haridwar.

Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha



करना, विदा कराना, और इसीलिए उक्त पद का अर्थ दिया है--विदा कराने के लिए पाहुने आये हुए हैं। कबीर ने एक उलटवाँसी में भी इस "मुकलाना" शब्द का प्रयोग किया है--सुति मुकलाई अपनी माउ। उक्त ग्रन्थ में इसका अर्थ किया गया है--पुत्र (अज्ञान) अपनी माता ( माया ) को बन्धन से मुक्त करा लाया है। परन्तु पंजाबी होने के नाते मैं जानता हूँ कि "मुकलावा" पंजाबी में द्विरागमन को कहते हैं। दामाद जब विवाह के बाद अपनी बहू को विदा कराके अपने घर लाने के लिए ससुराल जाता है, तब कहा जाता है कि वह "मुकलावा" लेने के लिए गया है, और जब बहू घर आ जाती है, तब कहा जाता है--मुकलावला आ गया। इस दृष्टि से पहले उद्धरण का अर्थ होगा--बहू को विदा कराने के लिए दामाद[1] घर आया है और दूसरे उद्धरण का अर्थ होगा--पुत्र ( अज्ञान ) ने अपनी माता ( माया ) के साथ विवाह करके उसका गौना या द्विरागमन कराया है।

यह तो हुई ऐसे शब्दों की बात जो स्थानिक होते और अपना विशिष्ट अर्थ रखते हैं। इन्हीं से मिलते-जुलते कुछ ऐसे शब्द और पद भी होते हैं जो विशिष्ट भौगोलिक स्थितियों में अथवा सामाजिक रीति-रिवाजों से सम्बन्ध रखते हैं। जैसे-- 'केसरिया बाना' और 'जौहर' का संबंध राजस्थान से है, और 'बीड़ा उठाना' भारत की सामन्त प्रणाली से सम्बद्ध है। 'झाँझी', 'टेसू' आदि कुछ विशिष्ट क्षेत्रों के सामाजिक त्योहार हैं, और साँझी कुछ विशिष्ट स्थानों के देव-मन्दिरों में प्रचलित सज्जा-कला है। इसी वर्ग में 'हाथों की चूँड़ियाँ बनी रहना' ( साथ में राखिए नाथ उन्हें हम हाथ मैं चाहति चारि चुरी ये। --देव ) माथे का सिंदूर पोंछा जाना, तृण गहना या दाँतों में तिनका पकड़ना, तिनके की ओट पकड़ना, तिनके की ओट करना या लेना ( तृन धरि ओट कहति बैदेही।--तुलसी ) दिशाएँ रुकना, ( किसी पर से ) पानी काटकर पीना, सिर सूँघना आदि मुहावरे भी आते हैं। इस प्रकार के शब्दों और मुहावरों के अर्थ देने या व्याख्या करने के समय कुछ विशिष्ट प्रकार की जानकारी के सिवा बहुत कुछ सतर्कता की भी आवश्यकता होती है। बहुत दिन पहले मैंने उर्दू के एक बहुत बड़े और मान्य शब्द-कोश में हिन्दी के 'कनागत' शब्द की इसी जानकारी के अभाव के कारण, बहुत ही विलक्षण दुर्दशा देखी। उसके आदरणीय सम्पादक महोदय हिन्दुओं की रीति-रस्मों और 'कनागत' की व्युत्पत्ति (कन्या-गत या कन्या राशि में पहुँचा हुआ सूर्य ) से बिलकुल अपरिचित थे, इसलिए इसका मनमाना अर्थ लगाते हुए वे लिख गये थे कि हिन्दू लोग इन दिनों में कन्याओं या लड़कियों को बस्ती के बाहर ले जाकर उनकी गत बनाते ( दुर्दशा करते ) हैं।

---

१. उक्त उद्धरण में पाहू उसी प्रकार दामाद के लिए आया है, जिस प्रकार आज भी पाहुना पश्चिम में और मेहमान पूरब में दामाद का वाचक माना जाता है।

CC-0. Gurukul Kangri Collection, Haridwar.

Digitized By Siddhanta eGangotri Gyaan Kosha



एक और क्षेत्र है, जिसमें अर्थों के संबंध में प्रायः गड़बड़ी होती है। बहुत-सी पुरानी चीजें या बातें ऐसी होती हैं, जिनका प्रचलन उठ जाने के कारण, लोगों का उनसे बहुत कम परिचय रह जाता है अथवा उनके संबंध में जनता में भ्रम फैल जाता है। उदाहरण के लिए आज-कल साधारणतः 'नावक' का अर्थ 'तीर' ही समझा जाता है, पर वास्तव में नावक साधारण तीर नहीं है, बल्कि वह एक विशेष प्रकार का छोटा तीर या उसका फल होता है, जो लोहे की नाली में रखकर बारूद की सहायता से चलाया जाता था। ऐसी अनेक छोटी-मोटी बातें होती हैं, जिनके संबंध में कभी कोई विद्वान् विशेष छान-बीन करके उसके वास्तविक तथ्य का पता लगाता है, और तब अपने नये अनुसन्धान का फल किसी पत्र-पत्रिका में प्रकाशित कराता है। कोशकार की दृष्टि इस क्षेत्र पर भी रहनी चाहिए। नेत्र-कष्ट के कारण मैं पढ़ता बहुत कम हूँ, फिर भी फुटकर पत्र-पत्रिकाओं में मुझे कभी-कभी कुछ नये शब्द या अर्थ मिल ही जाते हैं। बहुत दिन पहले डा० वासुदेवशरण जी अग्रवाल दतिया का किला देखने गये थे। वहाँ उन्हें पुराने अस्त्र-शस्त्रों के संबंध में बहुत-सी नई बातें मालूम हुई थीं, और मध्यकालीन युग के अनेक भारतीय आयुध देखने को मिले थे। उन्होंने इस सम्बन्ध का एक विस्तृत लेख अगस्त १९५१ की 'कल्पना' में प्रकाशित कराया था। उस लेख में मुझे पचासों नये शब्द और नये विवरण मिले। उनका संग्रह करते समय एक नई और जानने योग्य बात यह मिली कि 'झिलम और टोप दोनों एक ही चीज नहीं हैं', बल्कि दो अलग-अलग चीजें हैं। दोनों में ऐसा अन्तर है, जिसे अब लोग प्रायः भूल गये हैं। टोप तो लोहे का उपकरण है ही, जो युद्ध के समय सिर पर पहना जाता था। पर झिलम उसमें लगी हुई सिकड़ियों की उस झालर को कहते थे, जो पीछे गरदन की ओर लटकती थी। इसी अन्तर ने मेरा ध्यान इस बात की ओर भी आकृष्ट किया था कि इस शब्द का झिलमिली के साथ नैरुक्तिक सम्बन्ध होना चाहिए। इसी प्रकार का कुछ विशिष्ट अन्तर जिरह और बख्तर में भी है, पर वह अन्तर भी आज-कल लोग भूल गये हैं और दोनों एक चीज समझे जाते हैं। मानक हिन्दी-कोश के लिए उक्त चारों शब्दों की व्याख्या इसी आधार पर ठीक की गई है, और दोनों शब्द-युग्मों के अन्तर स्पष्ट किये गये हैं। पुराने शब्दों के अतिरिक्त आज-कल हमारे साहित्य में ऐसे बहुत-से नये शब्द भी चल रहे हैं, जिनका ठीक-ठीक आशय कुछ विशिष्ट विद्वानों की आलोचनात्मक या साहित्यिक कृतियों में तो कहीं-कहीं मिलता है, पर साधारण पाठकों को जिनके ठीक और स्पष्ट अर्थ का ज्ञान नहीं होता। इस प्रकार के शब्द तो खूब मँज जाने के कारण लोगों की जबान पर चढ़ जाते या कलम से उतर आते हैं, पर इनके ठीक आशयों से पाठक तो क्या स्वयं लेखक भी कभी-कभी पूरे परिचित नहीं होते। अभी हाल तक छायावाद और रहस्यवाद को बहुत-से लोग समानार्थक

CC-0. Gurukul Kangri Collection, Haridwar.

